

# ❀ श्री स्वानुभवदर्पण ❀

## [ सटीक ]

( १. दोहा )

निर्मल ध्यान लगाय के, कर्म कलंक जलाय।
भये सिद्ध परमात्मा, वन्दों मन वच काय ॥

जिनने शुक्लध्यान लगा करके मोहनी, ज्ञानावरणी, दर्शनावरणी, अन्तराय ये चार घातिया कर्म और वेदनीय, आयु, नाम, गोत्र ये चार अघातिया कर्मों को भस्म किया, ये कर्म जो कलंक रूप आत्मा से तन्मय थे तिनके दूर होते ही आत्मा शुद्ध सिद्ध अवस्था को प्राप्त हुआ सो सिद्ध परमात्मा को मैं मन वचन शरीर से बन्दना करता हूँ।

( २. दोहा )

चार घातिया घाति विधि, लिये अनंत चतुष्ट।
तिन जिनवर को प्रणमि के, करों काव्य कुछ सुष्ट ॥

( ५. दोहा )

जो चउगति दुखसे डरे, तो तज सब परभाव।
कर शुद्धात्म चिंतवन, शिव सुख यही उपाव॥

हे जीव ! जो तू नरक गति, तिर्यंच गति, मनुष्यगति और देवगति के जन्म मरण दुःखों से डरता है तो समस्त परभाव ( उपाधिक भाव ) छोड़दे और कर्म कलंक रहित शुद्ध आत्म-स्वरूप का चिंतवन कर। यही मोक्ष-सुख मिलने का उपाय है।

( ६. दोहा )

त्रिविध आत्मा जानके, तज वहिरात्म भाव।
अन्तरात्मा होयकर, परमात्मा को ध्याव॥

वहिरात्मा, अन्तरात्मा, परमात्मा ऐसे तीन प्रकार के आत्मा हैं। तिनको जान करके बहिरात्मापन छोड़कर अन्तरात्मा होके परमात्मा का ध्यान कर।

( ७ दोहा )

मिथ्यादर्शन वश फंसे, अहंकार ममकार।
जिनवर वहिरात्म कहे, सो भ्रमि हैं संसार॥

मिथ्या दर्शन कहिए शरीर जड़ ताहि निज रूप मान अहंकार करना, स्त्री पुत्रादि व घर धनादि में ममकार भाव करना सो मिथ्या श्रद्धान है, ऐसे जीवों को जिनेन्द्र ने वहिरात्मा कहा है। सो वहिरात्मा ससार में भ्रमण करेंगे॥

( ८ दोहा )

निजपर का अनुभव करे, पर तज ध्यावे आप ।
अन्तरात्मा जीव सो, नाश करे त्रय ताप ॥

जो आत्मा निजरूप और पुद्गलादि पररूप का विचार करके शरीरादि परसे ममत्वभाव छोड़े है और ज्ञान-दर्शनमय निज चैतन्य रूप को ध्यावे है, सो जीव अन्तरात्मा अर्थात् आत्मज्ञानी है। जन्म जरा मरण रूप तीन प्रकार का खेद, तिसको दूर करे है, नाश करे है।

( ९ दोहा )

निर्मल निकल जिनेंद्र शिव, सिद्ध विष्णु बुध संत ।
परमात्म के नाम जिन, भाषे एम अनन्त ॥

कर्ममल दूर होने से निर्मल, और पुद्गलीक शरीर छूटने से निकल, और कर्म शत्रुओं को जीतने से जिनेंद्र, जन्म मरण मिट जाने से शिव, अनन्त ज्ञान दर्शनकर सर्वव्यापी होने से विष्णु, बिन सहाय के जानने से बुध, सदा विद्यमान रहने से सन्त, ऐसे गुणों कर परमात्मा के अनेक नाम हैं सो जिनेंद्रदेव ने कहे हैं।

( १० दोहा )

अहंकार भवमें करे, तन धन जन ममकार ।
सो बहिरात्म भव भ्रमे, जिनवर कही उचार ॥

भव जो जन्म तिसमें अहंकार करे है—कहै कि मैं

देव हूं, मैं मनुष्य हूँ, मैं तिर्यंच हूँ, मैं नारकी हूँ, तैसे ही स्त्री पुत्र धन धान्यादि में ममकार करता है कि ये मेरे हैं। यह नहीं विचारता है कि मैं इनसे भिन्न हूं, इनका संयोग कर्मोदय से हुआ है सो अवधि बीते विनश जायगा। सो ऐसे मोही जीवों को जिनेन्द्र ने वहिरात्मा कहा है।

( ११ दोहा )

देहादिक पुद्गलमयी, सो जड हैं पर जान।
ज्ञाता दृष्टा आप तू, चेतन निज पहिचान॥

अब वहिरात्मा–जीवों को गुरु उपदेश करते हैं कि ये देहादिक पुद्गल रूप ( पूरने गलने वाले ) हैं, जड़, ज्ञान, रहित हैं, वर्ण गन्ध रस स्पर्श गुण युक्त हैं और तू चेतन्य आत्मा है, देखने जानने विचारने वाला है, सो अपने रूप की पहिचानकर, परभावों से सम्बन्ध छोड़।

( १२ दोहा )

आप आपने रूपको, जाने सो शिव होइ।
पर में अपनी कल्पना, करे भ्रमे जग सोइ॥

जो आत्मा को आत्मा जानेगा सोही मुक्त होगा। और जो पुद्गलादि द्रव्यों में आत्मा आत्मा मानेगा अर्थात् पर्यायों को अपना रूप मानेगा सो संसार में ही भटकेगा, वारवार जन्म मरण करेगा, मुक्त न होवेगा॥

( १३ दोहा )

बिन इच्छा शुचि तप करे, लखे आप गुण आप ।
निश्चय पावे परम पद, फिर न तपे भव ताप ॥

सांसारिक विषय भोगों की वांछा रहित जो निर्दोष तप करता है और अपने ज्ञान दर्शनादि गुणों को देखता विचारता है सो निश्चय परम पद मोक्ष ताहि प्राप्त करता है। फिर जन्म जरा मरण तपन में नहीं तपता है।

( १४ दोहा )

बन्ध विभाव प्रसादहो, शिव स्वभाव से ज्ञान ।
बन्ध मोक्ष परणाम से, कारण और न आन ॥

बन्ध है सो काम क्रोधादि विभावों से होता है। और मोक्ष है सो परम वीतराग रूप जिन भावों से होय है। इससे विदित हुआ कि बन्ध मोक्ष दोनों के कारण सराग वीतराग परिणाम ही हैं, अन्य कोई कारण नहीं है।

( १५ दोहा )

स्वातमके जाने विना, करे पुण्य बहु दान ।
तदपि भ्रमे संसार में, मुक्त न होय निदान ॥

जो अपने चिदानन्द रूप को नहीं जानता है और बहुत पुण्यदान ही करता है, उन्हीं को मोक्ष देने वाला समझता है, सो मिथ्यादृष्टि संसार ही में भ्रमण (जन्म-मरण) करता है, आखिरकार मोक्ष नहीं पाता है। कारण

कि पुण्य दान से स्वर्गादिक सुख ही मिल सकते हैं, मुक्ति सुख नहीं। सो स्वर्ग भी संसार ही में है ॥

( १६. दोहा )

आत्मज्ञान श्रद्धान ही, दाता शिव ना आन।
द्विविधि धर्म व्यवहार पथ, निश्चय आत्म ज्ञान ॥

आत्मस्वरूप का ज्ञान व दृढ़ता से श्रद्धान ही मुक्ति का देने वाला है, अन्य मिथ्याज्ञान, श्रद्धान, आचरण मुक्ति देने वाले नहीं हैं। और श्रावक धर्म, यती का धर्म भी व्यवहार मार्ग हैं। निश्चय कर आत्म-ज्ञानादि ही मुक्ति-सुख दाता हैं। विना सम्यग्ज्ञान के मुनि का चारित्र व्यव-हार मात्र ही है।

( १७. दोहा )

गुणस्थान वा मार्गणा, उपादेय व्यवहार।
निश्चय आत्मज्ञान ही, परमेष्ठी पद कार ॥

मिथ्यात्व १ सासादन २ मिश्र ३ अव्रतसम्यक्त्व ४ देशव्रत ५ प्रमत्त ६ अप्रमत्त ७ अपूर्वकरण ८ अनि-वृत्यकरण ९ सूक्ष्मलोभ १० उपशांत कषाय ११ क्षीण कषाय १२ सयोग केवली १३ अयोग केवली १४ ये १४ गुणस्थान और चार गति, पंच इंद्रिय, छह काय, पंद्रहयोग, तीन वेद, चार या पच्चीस कषाय, आठ ज्ञान, सात संयम, चार दर्शन, छह लेश्या, दो भव्य अभव्य, छह सम्यक्त्व

( श्रद्धान ) दो संज्ञी असंज्ञी, दो आहारक अनाहारक, ऐसे चौदह मार्गणा, यह सब जीव का स्वरूप व्यवहारनय कर जानना कि मुक्ति दाता है, वास्तव में आत्मज्ञान ही उत्कृष्ट पद मुक्तिका देने वाला है। सम्यग्ज्ञान होने पर ही गुणस्थान मार्गणा का ज्ञान शिव-दायक है। और सम्य-क्त्व के छह भेद किये तहां ऐसा जानना:—असल में तो उपशम क्षयोपशम क्षायक तीन प्रकार ही सम्यक्त्व है और मिथ्यात्व सास्वादन मिश्र श्रद्धान है, सो जिन जीवों के ऐसा ही दृढ़ विश्वास है कि हम सम्यक्त्व श्रद्धानी हैं तिन के दृढ़विश्वास की अपेक्षा इन्हें सम्यक्त्व कहा है, क्योंकि मिथ्यादृष्टी को दृढ़श्रद्धान ( विश्वास ) न होता तो वे उसे छोड सम्यक्त्व श्रद्धानकी खोज अवश्य करते। जो हिंसा में धर्म मानते हैं उनका श्रद्धान भी दृढ़ है, नहीं तो पाप जान छोड़ देते।

( १८ दोहा )

गेह कार्य यद्यपि करें, तदपि स्वानुभव दक्ष।
ध्यावें सदा जिनेशपद, होंय मुक्त प्रत्यक्ष॥

जो सम्यग्दृष्टि यद्यपि घरके कार्य व्यवहार करते हैं परन्तु तो भी आत्मरूप के जानने विचारने में कुशल हैं और जिनेन्द्रदेव के चरणों का ध्यान करते हैं वे प्रगटपने मोक्ष पाते हैं॥

( १६ दोहा )

जिन सुमरो जिन चिंतवो, जिन ध्यावो मन शुद्ध ।
लहो परम पद छ्णक में, होकर के प्रतिबुद्ध ॥

जिनेन्द्र देवके गुणों का स्मरण करो कि कौन गुण कब २ जिनेंद्र के होते हैं और तिन्हों के गुणों का चिंतवन करो कि ये गुण कैसे २ प्रगट होते हैं और जिनेन्द्रदेवका ध्यान करो शुद्ध मन से अर्थात् अभिरुचि से, तो शीघ्र ही प्रतिबुद्ध ( समभदार ) हो करके परम पद जो मोक्ष सो प्राप्त करो।

( २०. दोहा )

जिनवर अरु शुद्धात्ममें, किंचित् भेद न जान ।
येही कारण मोक्ष के, ध्यावो श्रद्धा ठान ॥

अरिहन्त सकल परमात्मा में और शुद्ध आत्मा जो परमात्मा तिसमें कुछ भी अन्तर नहीं है। जैसे सिद्ध निकल परमात्मा शरीर रहित हैं तैसे ही अरिहन्त सकल परमात्मा शरीर सहित हैं। दोनों के गुणों मे कुछ भी अन्तर नहीं, केवल आयुकर्म पूर्ण भये शरीर छोडना ही शेष है, शेष गुण सिद्ध-तुल्य हैं। इससे ये दोनों ही मोक्ष के कारण हैं। तिनको श्रद्धान पूर्वक ध्यावो।

( २१ दोहा )

जो जिनसो आतम लखो, निश्चय भेद न रंच ।
यही सार सिद्धान्त का, छोडो सर्व प्रपंच ॥

जो जिनेन्द्र देव सर्वज्ञ सर्वदर्शी हैं सो शक्ति अपेक्षा अन्य आत्मा हैं, निश्चय नयकर रंचमात्र भेद नहीं है, सिद्धान्त का यही सार है, और सर्व कथन जो प्रपंच मात्र है सो छोडो। व्यक्त अपेक्षा कर्मों से शक्ति रुकी है तिन कर्मों के नाश का उद्यम करो।

( २२. दोहा )

आतम परमातम विर्षे, शक्ति व्यक्त गुण भेद।
नातर उभय समान हैं, कर निश्चय तज खेद ॥

आत्मा में शक्ति अपेक्षा केवल ज्ञानादि गुण प्रगट होने की शक्ति है परन्तु वर्त्तमान दशा में पूर्वोक्त गुण व्यक्त अर्थात् प्रगट नहीं हैं और सकल व निकल परमात्मा अर्हन्त सिद्ध में ये गुण व्यक्त अर्थात् प्रगट हैं। यही दोनों में भेद है, नहीं तो दोनों समान हैं। ऐसा निश्चय करो और व्यर्थ भ्रम में पड़ खेद मत करो, प्रयत्न करो और खेद छोड़ो।

( २३ दोहा )

अगणित शुद्ध प्रदेशयुत, लोकाकाश प्रमाण।
सो शुद्धातम अनुभवो, ध्यावो हो कल्याण ॥

असंख्याते निर्मल प्रदेश सहित शक्ति अपेक्षा लोक प्रमाण है, उस शुद्ध आत्मा का विचार पूर्वक खोज करो। उसका ध्यान करने से तुम्हारा भला होयगा।

( २४ दोहा )

निश्चय लोक प्रमाण है, तनु प्रमाण व्यवहार ।
ऐसे आतम अनुभवे, सो पावे भवपार ॥

आत्मा निश्चय नयकर शक्ति अपेक्षा लोक प्रमाण है और व्यवहार नयकर व्यक्तपने देह प्रमाण रहता है। इस प्रकार जो आत्मा का चिंतवन करता है सो अवसर पाय शक्ति प्रगट कर संसार से पार ( मुक्त ) होता है।

( २५ दोहा )

चौरासी लख योनि में, भ्रम्यो सुकाल अनन्त ।
सम्यक् रत्नत्रय विना, लिया न भवका अन्त ॥

पृथ्वी काय सातलाख, जलकाय सातलाख, अग्नि काय सातलाख, पवनकाय सातलाख, नित्य निगोद वनस्पति काय सातलाख, इतर निगोद वनस्पतिकाय सातलाख, प्रत्येक वनस्पतिकाय दस लाख, दो इन्द्री दो लाख, तेइंद्री दो लाख, चौइन्द्री दो लाख, तिर्यंच पंचेंद्री चारलाख, ऐसे बासठ लाख तिर्यंचयोनि, और देव चार लाख, नारकी चार लाख, मनुष्य चौदह लाख, सर्व चौरासीलाख योनि में जन्म मरण करते २ अनन्तकाल भटका परन्तु सत्यज्ञान श्रद्धान आचरणरूप सम्यक् रत्नत्रय विना जन्म मरण रूप भवका अन्त न पाया।

( २६. दोहा )

शुद्धातम हो शिव चहै, तो कर अनुभव आप ।
स्वात्म जाने होयगा—मुक्त मिटे सन्ताप ॥

हे जीव ! जो तू निर्मल सिद्धपद को चाहता है तो अपने स्वरूप का विचार कर कि तू कैसी शक्ति वाला है और किन कारण से व्यर्थ कष्ट भोगता है । जब तू निज स्वरूप को जानेगा और अपनी शक्ति सम्हालेगा तब तुरंत कर्मकाट मुक्त होगा और संताप मिटेगा ।

( २७ दोहा )

जब तक आतम ज्ञान ना, मिथ्या क्रिया कलाप ।
भटको तीनों लोक में, शिव सुख लहो न आप ॥

हे जीव ! जब तक तुझे अपने रूप का ज्ञान नहीं, अपनी शक्ति की सम्हाल नहीं, तब तक तेरे सर्व क्रिया-कलाप मिथ्या हैं । कितना ही जप तप संयम कर, व्यर्थ है । तू तीनों लोक में भटकता फिर परन्तु कहीं छुटकारा नहीं पावेगा अर्थात् मुक्त नहीं होगा । इसी से स्वाधीन सुख भी नहीं मिलेगा ।

( २८ दोहा )

ध्यावन योग्य त्रिलोकमे. जिनसो आतम जान ।
निश्चय नय जिनवर कहैं, यामे भ्रांति न ठान ॥

हे जीव ! ऊर्ध्व अधः मध्य तीनों लोक में ध्यान करने योग्य विचारने योग्य जिनेन्द्र हैं। तैसे ही आत्मा है; कारण कि जिनेन्द्र भी चैतन्य आत्मा ही सर्व गुण पूर्ण परमात्मा हुए हैं। यह शक्ति आत्मा में ही है धातु पाषाणादि में जिनेन्द्र होने की शक्ति कदापि नहीं है। निश्चय नयकर जिनेन्द्र ने स्वगुण विचार ही मोक्ष का द्वार कहा है, इसमें कुछ भी भ्रांति नहीं है।

( २९. दोहा )

व्रत तप संयम मूल गुण, मूढ कहैं शिव हेतु।
पर स्वातम अनुभव विना, पचे न शिवपद लेतु॥

हिंसा चोरी असत्य कुशील परिग्रह इन पंच-पापों का कुछ२ त्याग सो पंच अणुव्रत और दिग्व्रत देशव्रत अनर्थदण्ड त्याग ये तीन गुणव्रत हैं। और सामायिक, प्रोषधोपवास, भोगोपभोग-परिमाण, अतिथि-संविभाग ये चार शिक्षाव्रत हैं, ऐसे बारह व्रत। और अनशन १ ऊनोदर २ व्रतपरिसंख्या ३ रसपरित्याग ४ विविक्तशैयासन ५ कायक्लेश ये ६ बाह्यतप और प्रायश्चित्त १ विनय २ वैयावृत्य ३ स्वाध्याय ४ व्युत्सर्ग, ५ ध्यान ६ यह छह प्रकार अन्तरंग तप, ऐसे बारह प्रकार तप और पंच इन्द्रिय, छठवें मनका निरोध सो ६ प्रकार इन्द्रिय संयम, और छः काय के स्थावर जंगम जीवों की रक्षा सो प्राण-संयम और ऊपर

कहे पंच पापों का सर्वथा त्याग सो पच महाव्रत और ईर्या समिति १ भाषा समिति २ एषणासमिति ३ आदान—निक्षेपणा समिति ४ प्रतिस्थापना समिति ५ ऐसे ५ प्रकार समिति और पांचों इन्द्रियों को विषयों से रोककर निज वशकरना और सामायिक १ वन्दना २ स्तवन ३ प्रति-क्रमण ४ प्रत्याख्यान ५, कायोत्सर्ग ६ ये ६ आवश्यक कर्म, और भूमिशयन, स्नान त्याग, केशलुंच, वस्त्रत्याग, दन्तवनत्याग, खड़े पाणिपात्र आहार, लघु एक बार आहार. ये अट्ठाईस मूलगुण सो व्यवहार शुद्धता को हैं, सो आत्म ज्ञानी को मुक्ति के कारण हैं परन्तु जो आत्म-ज्ञान शून्य केवल इनही को मोक्ष के हेतु ( कारण ) मानते जानते हैं सो मूर्ख हैं। आत्मज्ञान विना नाना प्रकार क्रियाकलाप कर व्यर्थ पचै हैं परन्तु मोक्ष नहीं पावै हैं।

( ३० दोहा )

जो शुद्धात्म अनुभवे, व्रत संयम संयुक्त।
कहें जिनेश्वर जीव सो, निश्चय पावे मुक्त॥

जो जीव शुद्धात्म जो कर्ममल रहित आत्मा को विचारे चितवन करे है, सो निश्चय मोक्ष पावे है—ऐसे जिनेन्द्र कहते हैं।

( ३१. दोहा )

लहै पुण्य से स्वर्ग सुख, नर्क पड़े कर पाप।

पुण्य पाप तज आप में, रमें लहै शिव आप ॥

जो जीव भव-सुख की बांछा कर पुण्य करता है सो स्वर्ग सुख पाता है। और जो पाप कर्म करता है सो नर्क में पड़ता है। और जो पुण्य पाप दोनों को संसारवास का कारण जान त्यागता है और आत्म-स्वरूप में लीन हो रमण करता है, सो आत्मा मोक्षपद पाता है।

( ३२ दोहा )

व्रत तप संयम शील जिय, शिव कारण व्यवहार।
निश्चय कारण मोक्ष को, आतम अनुभव सार ॥

हे जीव! पूर्वोक्त व्रत तप संयम और शील ये व्यवहार नयकर मोक्ष के कारण कहे हैं परन्तु निश्चय नयकर आत्मा का अनुभव (जानना) ही मोक्ष का कारण है।

( ३३ दोहा )

परख ग्रहे निज भाव को, त्याग करे पर भाव।
सो शिव पावे जिन कहें, वृथा कुअन्य उपाव ॥

हे जीव! जो स्वपर भावों का अनुभव कर निज भाव को परीक्षा कर ग्रहण करै और पर भावों को छोड़ै है, जिनेन्द्र ने ऐसा कहा है कि वही मोक्ष पावे है। वृथा नाना प्रकार कुतर्क विचार रूप उपायवाला दूसरा नहीं पाता है।

( ३४ दोहा )

सप्त तत्त्व षट द्रव्य नव, पदार्थ पंच हैं काय।
सो यथार्थ व्यवहार युत, ठीक करो मन लाय ॥

जीव अजीव आश्रव बन्ध सम्वर निर्जरा मोक्ष ये सात तत्त्व और इन्हीं में पुण्य पाप दो मिलाने से नव पदार्थ और जीव पुद्गल धर्म अधर्म आकाश काल ये छः द्रव्य, इनमें से काल को छोड शेष पांचों काय हैं। इनको निश्चय व्यवहार दोनों नयकर भली भांति मन लगाय ठीक करो अर्थात् निर्णय करो।

( ३५ दोहा )

एक सचेतन जीव सब, और अचेतन जान।
सो चेतन ध्यावो सदा, लहो तुरत शिव थान ॥

इन सब तत्त्व पदार्थ द्रव्य काय में से एक जीवतत्त्व जीवपदार्थ जीवद्रव्य जीव अस्तिकाय तो चेतना सहित हैं शेष और सब अचैतन्य-जड़ हैं। इससे चैतन्य जीव ही उपादेय है, उसी को ध्यावो ( विचारो ) तो शीघ्र मोक्ष पावोगे।

( ३६ दोहा )

जो शुद्धात्म अनुभवे, त्याग उपाधिक भाव।
शीघ्र मुक्ति पद सो लहै, यों जिनवर दर्शाव ॥

हे जीव ! जो कर्म कलंकसे भिन्न शुद्ध आत्मा का अनुभव करता है और काम क्रोध छल लोभ मद मोहादिक भावों को उपाधिक भाव जान छोड़ता है सो शीघ्र ही मुक्ति पाता है । ऐसा जिनेन्द्र ने दिखाया है ।

( ३७ दोहा )

जाने जीव अजीव जो, भेद विज्ञान विचार ।
कहो कहत जिन मुनि सदा, सो पावे भवपार ॥

हे जीव ! जो चैतन्य आत्मा को ज्ञानदर्शनादि गुण युक्त, और वर्ण गंध रस स्पर्शादि गुणयुक्त शरीरादि अजीव पदार्थों को भेद विज्ञान के द्वारा विचारता–जानता है, सो ही भव जो ससार तिसके पार होता है–ऐसा जिनेन्द्र ने वा आचार्यों ने कहा है । और ऐसे ही सदैव कहते हैं ।

( ३८ दोहा )

चेतन ही सर्वज्ञ है, अन्य अजीव न कोइ ।
कहा कहत जिन मुनि यही, निश्चय जानो सोइ ॥

हे जीव ! चैतन्य आत्मा ही सर्वज्ञ है । अन्य शरीरादि जड़ पदार्थ सर्वज्ञ नहीं हो सकते हैं, ऐसा अरिहंत व आचार्य ने कहा है और ऐसा ही सदा कहते हैं, ऐसा निश्चय जानो ।

( ३९ दोहा )

केहि साधों अर्चों ठगों, करो वैर वा प्रीत ।
प्रगट गुप्त सब ठां लखों, सम गुण चेतन मीत ॥

मैं किसका साधन करूं, किसका पूजन करूं, किसको ठगूं और किससे वैर व प्रीति करूं प्रगटपने अरिहंतादि वा गुप्तपने सामान्य जीव सब ही ज्ञानदर्शन चेतना गुण के धारक ही सर्वत्र दीखते हैं। अथवा खुले स्थानों में, उजाले में, छिपे स्थानों में, अन्धकार में जहां २ जीव हैं सब ज्ञानादि गुण के धारक हैं। इससे हे मित्र! किसके साथ ऊपर लिखा व्यवहार किया जावे?

( ४० दोहा )

तब तक भ्रमे कुतीर्थ जिय, करे धूर्तता ढग।
जब तक सुगुरु मिले नहीं, पड़ो कुगुरु के संग॥

यह आत्मा तब तक ही कुतीर्थों में भटकता फिरता है और छल कपट के ढंग बनाता है, जब तक सुगुरु से भेट नहीं हुई, कुगुरु के संग में पड़ा है।

( ४१ दोहा )

तीर्थ दिवालय देव ना, देह दिवालय देव।
जिन वाणी गुरु यों कहो, निश्चय जानो एव॥

हे जीव! निर्वाण क्षेत्रादि तीर्थ और देवालय (मंदिर) में देव कहिए अरहंतादि पूज्य पुरुष नहीं हैं। शरीर रूप मंदिर में आत्मा पूज्य देव है; कारण कि आत्मा ज्ञानादि गुण का धारक है, मुक्त होने की शक्ति रखता है और

प्रतिमा जड़ है, ज्ञानादि गुण रहित है, उपदेशादि देने समर्थ नहीं है। ऐसा जिनवाणी और गुरु कहते हैं—ऐसा निश्चय जानो।

( ४२. दोहा )

तन मन्दिर में जीव जिन, मंदिर मूर्ति न देव।
सिद्ध बने भिक्षहि भ्रमे, सन्मुख हांसी एव॥

शरीर रूप जिन मन्दिर मे आत्मा रूप जिन देव हैं। और धातु पाषाणकी मूर्ति जिनदेव नहीं है, न प्रतिमा का मन्दिर जिन मन्दिर है। जैसे सिद्ध बने और भीख मांग पेट पाले तो यह मुंह पर हास्य कराना है। तैसे ही जड़ पदार्थों को चैतन्य पूजे तो हास्य कराना हैं।

( ४३. दोहा )

मूढ़ दिवालय देव ना, मूर्ति चित्र ना देव।
तन मंदिर में देव जिय, ज्ञानी जाने भेव॥

हे मूर्ख! देवालय में देव नहीं हैं। मूर्ति है, चित्र हैं सो देव नहीं हैं, न हो सकते हैं। शरीर रूप मन्दिर में आत्मारूप देव है सोही पूज्य है। इसका भेद ज्ञानी ही जानते हैं, अज्ञानी नहीं जानते हैं।

( ४४. दोहा )

तीर्थ दिवालय देव जिन, यों भाषें सब मूढ़।
तन मंदिर जिन देव जिय, ज्ञानी जाने गूढ़॥

निर्वाण क्षेत्रादि तीर्थों में व मन्दिरों में जो मूर्त्तियां हैं उनको सर्व मूर्ख देव कहते हैं कि ये अमुक २ देव हैं। परन्तु शरीररूप मन्दिर में जो आत्मारूप देव विराजमान है—यह गूढ भेद ज्ञानी हैं सो ही जानते हैं। कारण कि मन्दिरों में जो मूर्त्तियां रखी गई हैं, उनसे यह लाभ है कि उनको देख आसन की दृढता व वीतराग अवस्था का चित्र चित्त में खिचता है। इसलिए उन्हें झाड पोंछ धोय मांज सुन्दर रखना कहा है। यह गूढ रहस्य ज्ञानवान ही जानते हैं।

( ४५ दोहा )

जन्म मरण रुज से डरे, धर्म महौषधि पीव।
अविनाशी तन ज्ञानमय, पाय सुखी हो जीव॥

हे जीव! जो तू जन्म मरण रोग से भय खाता है तो धर्मरूप महा औषधि पी, जिससे ज्ञानमय ऐसा अविनाशी देह पावे कि जिसका कभी भी नाश न होवे और जिसको पाय सदा सुखी रहै।

( ४६ दोहा )

शास्त्र पढ़ें बांचें बसें—मठ में लुंचें केश।
पिछी कमंडल के रखें, ज्ञान न तो वृष लेश॥

शास्त्रों को पढ़ने से, बांचने से, मठों में बसने से, केशलुंच करने से, पिछी कमंडल रखने से क्या? यदि

हृदय में आत्मज्ञान नहीं है तो उपरोक्त कार्यों से रंचमात्र धर्म न जानना।

( ४७. दोहा )

राग द्वेष परिग्रह तजे, करे स्वपर पहिचान।
तो उपरोक्त क्रिया करे, हो निश्चय निर्वाण॥

हे जीव! जो राग द्वेष उपाधिक भाव और परिग्रह छोड़े, आत्म अनात्म की पहिचान करे तो पीछी कमंडल रखना, शास्त्र पढ़ना आदि ऊपर कही क्रिया करने से निस्सन्देह जीव मुक्त होता है।

( ४८ दोहा )

आयु गले मन ना गले, इच्छाशा न गलन्त।
तृष्णा मोह सदा बढ़े, यासे भव भटकन्त॥

हे जीव! दिन पर दिन आयु घटती जाती है; परंतु मन की उमंग नहीं घटती है, प्रत्येक वस्तु की इच्छा और तृष्णा तथा प्रीति बढ़ती ही जाती है। इसी से संसार में बार २ जन्म धरने को चारों गति में भ्रमण करता है।

( ४९ दोहा )

ज्यों मन विषयों में रमे, त्यों हो आत्म लीन।
छण में शिव सम्पति वरे, क्यों भव भ्रमे नवीन॥

हे जीव! जैसे मन पंच इन्द्रियों के विषयों में रमता

है तैसे ही आत्म स्वरूप के विचार में रमे तो क्षण मात्र में मुक्ति लक्ष्मी प्राप्त होवे, और फिर नवीन २ भव धरने को क्यों भटकना पड़े।

( ५० दोहा )

मल घट सम अति मलिन तन, निर्मल आत्म हंस।
कर ऐसा श्रद्धान तू, नशे कर्म का वंश॥

हे जीव! जैसे मैले से बना हुआ घड़ा और मल से ही भरा महा मलिन होता है, तैसे ही यह शरीर रजवीर्य से बना है। रज से रक्त मांस मेद और वीर्य से हाड़, नशें वसा वीर्य बनता है, और मल-मूत्र खखार रहंट, ठेंठ कीचड़, पसेव आदि से भरा महा मलिन है, तिसमें जो आत्मा कैद है अत्यन्त निर्मल है, ज्ञानादि गुणों कर युक्त है। तू ऐसा निश्चय श्रद्धान कर तो कर्मों का वंश मिटे और मोक्ष पावे।

( ५१ दोहा )

व्यवहारक धन्धे फंसे, बहुधा जग के जीव।
आत्म हित की सुधि नहीं, यासे भ्रमत सदीव॥

हे जीव! लेन देन, सेवा चाकरी, पशु पालन, खेती, लिखा पढी, शस्त्र विद्या, हस्तकला आदि अनेक व्यवहारक धन्धे हैं। तिनही में जीव बहुत करके फंसे रहते हैं। कोई

पेट के, लक्ष्मी के दास बने हैं, कोई कुविसन में रत हैं। ऐसी संसार के जीवों की दशा है। आत्म-हित की तनिक भी सुधि नहीं है इसी से बराबर जन्म मरण होता ही रहता है, सदा भव भ्रमण करता है।

( ५२. दोहा )

यद्यपि शास्त्र पढ़ें कुधी, तदपि मूढ़ शिरताज।
चेत हिताहित का नहीं, लहैं न शिवपुर राज॥

हे जीव! बहुत से कुबुद्धि यद्यपि अनेक शास्त्र पढ़ते हैं, कोई २ सुनते हैं परन्तु तो भी मूर्खों के शिरोमणि ही रहते हैं, कारण जिनको अपने हित अनहित का विचार नहीं है सो मोक्ष सुख नहीं पा सकते हैं।

( ५३ दोहा )

इन्द्रिन से मन भिन्न कर, मत बहु पूछै और।
रागादिक फैलाव तज, आप लाभ हो दौर॥

हे जीव! इन्द्रियों के मेल से मन को भिन्न कर। ये इंद्रियाँ मन को अपने अपने विषयों में रमाती हैं और बहुत पूछताछ कुछ न कर केवल इतना मान कि रागद्वेष मोह को बढाना छोड़ अर्थात् घटाओ तो अपना हित दौड़ कर होवेगा अर्थात् सहज ही होगा।

( ५४. दोहा )

जीव अन्य तन अन्य है, अन्य सकल व्यवहार।

तज पर पुद्गल जीव ग्रहु, तो पावे भवपार ॥

हे आत्मन्! जीव अन्य है और सम्पूर्ण व्यवहार क्रिया भी अन्य है। इससे पुद्गल को पर रूप जान छोड़ो और जीव को निज रूप जान ग्रहण करो तो जन्म मरन से छूटोगे।

( ५५ दोहा )

जो ना जाने जीव क्या, जो न कहै है जीव।
सो नास्तिक भव भ्रमेंगे, जिनवर कहत सदीव ॥

जो मूर्ख यह नहीं जानते हैं कि जीव क्या है। अथवा जो कहते हैं कि जीव है ही नहीं सो नास्तिक, न मानने वाले सदा संसार में भटकेंगे—ऐसा सदा से जिनेन्द्र कहते हैं।

( ५६ दोहा )

रत्नदीप रवि दूध दधि, घृत पत्थर अरु हेम।
रजत स्फटिक अग्नि नव, उदाहरण जिए एम ॥

रत्न, दीप, रवि, दूध, दधि, घृत, पत्थर, सुवर्ण, रजत, स्फटिक, अग्नि, ये नव दृष्टांत कर जीव को पहिचानो। यहां दूध, दधि, घृत एक में लेना। इस तरह जानो कि जैसे रत्न में या दीपक में या सूर्य में प्रकाशक शक्ति है तैसे ही आत्मा में देखने जानने की शक्ति है और जैसे

दूध दही में घृत छिपा है पर चिकनाई से जाना जाता है वा पत्थर में अग्नि है सो टांकी लगाने से जानी जाती है। तैसे ही शरीर में आत्मा है सो देखन जानन क्रिया से जाना जाता है अथा सुवर्ण चांदी खान से मल सहित निकलती है तिनको शुद्ध करने से जानते हैं। तैसे ही शरीर में जीव है सो उपयोग से जानते हैं। वह जीव स्फटिकसा निर्मल प्रकाशित और अग्निसा कर्म–वन भस्म करने वाला है।

( ५७ दोहा )

देह आत्मा भिन्न इम, ज्यों सुवर्ण आकाश।
पावे केवल ज्ञान जिय, तब निज करे प्रकाश॥

देह और आत्मा भिन्न २ हैं, जैसे सुवर्ण अरु आकाश भिन्न २ हैं। जब जीव केवल ज्ञान को प्रकाश करता है तब प्रगट जाना जाता है।

( ५८ दोहा )

यथा व्योम निर्लेप शुचि, त्यों शुचि आत्म प्रदेश।
पर जड़ अम्बर आत्मा, चेतन है परमेश॥

जैसे आकाश लेप रहित निर्मल शुद्ध है, तैसे ही आत्मा उपाधि रहित शुद्ध है। परन्तु आकाश अचेतन है और आत्मा चैतन्य है, परम ऐश्वर्य युक्त है।

( ५९ दोहा )

घ्राणदृष्टि अन्तर लखे, देह रहित जो जीव ।
फिर न जन्मधर पय पिये, शिवथल रहैं सदीव ॥

जो नाशाग्र दृष्टि लगाकर आत्मध्यान कर शरीर के भीतर शरीर से भिन्न आत्मा को देखते हैं वे फिर २ जन्म धारण कर माता का दूध नहीं पीते हैं अर्थात् मुक्त हो सदा सिद्धालय में रहते हैं ।

( ६० दोहा )

ज्ञानमयी चेतन्यतन, पुद्गलतन जड जान ।
सुत दारादिक मोह तज, शिव त्रियसे रति ठान ॥

हे जीव ! तू चेतन्य है, ज्ञान ही तेरा शरीर है । यह पुद्गलीक शरीर जड़, ज्ञानरहित है । इसलिये तू स्त्री पुत्रादि से ममत्व त्याग और मुक्ति–स्त्री से प्रेम कर ।

( ६१. दोहा )

आप आप अनुभव करे, को फल सो न लहन्त ।
केवल ज्ञान उपाय कर, शिव रमणी विलसन्त ॥

जो जीव आत्मस्वरूप का अनुभव करता है वह कौन-सा फल है जिसको वह न पावे ? कारण कि जब आत्म-अनुभव करने वाला मोक्ष सुख पाता है तो अन्य फल क्या वस्तु है ?

( ६२. दोहा )

जो परभावहि त्यागकर, आत्म भाव लखन्त ।
केवल ज्ञान सरूप हो, सो भव ना भटकन्त ॥

जो जीव काम क्रोधाधिक उपाधिक भावों को छोड कर निज ज्ञानादिक व क्षमादिक भावों को देखता, विचारता है, सो केवलज्ञान युक्त होकर मुक्त होता है, फिर संसार में नहीं भटकता है ।

( ६३. दोहा )

भाग्यवान नर धन्य सो, जिन त्यागे परभाव ।
लोकालोक प्रकाशकः देखा आतम राव ॥

हे जीव ! वह पुरुष धन्य है, भाग्यवान है जिसने क्रोधादिक परभाव त्यागे हैं, और लोक अलोक का प्रकाश करने वाला है और आतम-रूप को जिसने देखा है ।

( ६४ दोहा )

अनागार सागार जो, वास करें निज रूप ।
शीघ्र मुक्ति सुख पावही, यों भापत जिन भूप ॥

अनागार मुनि और सागार श्रावक जो अपने निज रूप में रत रहते हैं सो शीघ्र ही मुक्ति सुख पाते हैं, ऐसा जिनदेव ने कहा है ।

( ६५ दोहा )

विरला जाने तत्त्व को, विरला तत्त्व सुनन्त ।
विरला ध्यावे तत्त्व को, विरला श्रद्धावन्त ॥

थोड़े ही जीव तत्त्वसार को जानते हैं। जीव अजीव आस्रव बन्ध संवर निर्जरा मोक्ष ये सात तत्त्व हैं। और थोड़े जीव ही तत्त्व सुनते हैं, थोड़े ही जीव तत्त्वों का विचार करते हैं और थोड़े ही जीव तत्त्वार्थ का श्रद्धान करते हैं।

( ६६ दोहा )

पुत्रादिक न कुटुम्ब मम, विषय भोग दुःख खान।
जो ज्ञानी इम चिंतवे, सो छेदे भव थान॥

ये पुत्रादिक कुटुम्ब मेरे नहीं हैं। कर्म संयोग से सराय में पथिकों की भांति कुछ काल को एकत्र हुए हैं और मुक्ति मार्ग मे बाधा डालने वाले हैं। और इन्द्रियों के विषय भोग हैं सो दुःख की खान हैं, इनसे दुःख उत्पन्न होता है। जो बुद्धिमान ऐसा विचार करता है सो भव का स्थान कर्म तिनको काटता है।

( ६७. दोहा )

इन्द्र फनीन्द्र नरेन्द्र ये, जिय न शरण दातार।
आत्म को आत्म शरण, बुधमुनि करत विचार॥

देवों के इन्द्र, भवनवासीन के इन्द्र और मनुष्यों के इन्द्र ( राजा ) ये आत्मा को कोई भी शरण दाता नहीं अर्थात् मरने से नहीं बचा सकते हैं: कारण कि वे सव

आयु बीते आप ही नहीं बच सकते तो औरों को क्या बचावेंगे ? इससे आत्मा को अपना ही शरण है अर्थात् मोक्ष मार्ग में प्रवर्तें तो मोक्ष पावे तब अव्याबाध अविनाशी हो जावे। ऐसा बुद्धिवान मुनि विचार करते हैं, मूर्ख क्या जाने ?

( ६८ दोहा )

जन्म मरण इकला करे, दुख-सुख भोगे एक।
दुर्गति शिव पद एकले, यह दृढ़ करो विवेक ॥

हे जीव ! यह आत्मा एकला ही जन्मे है, एकला ही मरता है, एकला ही दुःख तथा सुख भोगता है, और दुर्गति नरकादि व मोक्षपद एकला ही पावे है। ऐसा निश्चय दृढ़ विचार करो ममता-जाल में न फंसो।

( ६९ दोहा )

जन्म मरण इकला करे, यह लख तज परभाव।
ध्यावो अपने रूप को, शीघ्र बनो शिवराव ॥

हे जीव ! यह आत्मा एकला ही जन्मता है, एकला ही मरता है। यह देख कर परभावों का त्याग कर और अपने रूप का ध्यान कर तो शीघ्र ही मुक्ति का स्वामी सिद्ध बने।

( ७०. दोहा )

पापहि पापरु पुण्य को, पुण्य कहत सब लोइ।

कहे पुण्य को पाप जो, विरला पंडित कोइ ॥

पाप को पाप और पुण्य को पुण्य सब लोग कहते हैं। इसका आशय यह है कि पाप से दुर्गति दुःख होते हैं, और पुण्य से शुभ गति सुख होते हैं, सो ससार रत ऐसे जीवों का विचार है—जो देव मनुष्यों के पराधीन क्षण-भंगुर सुख को ही सांचा सुख मानते हैं। इसीसे पुण्य को पाप कहने वाले कोई विरले ही पंडित जानकार हैं। जिनका ऐसा विचार है कि पुण्य से स्वर्गादि मे जो सुखा-भास होता है उसमें जीव ऐसा भोगान्ध हो जाता है कि फिर चिरकाल एकेन्द्री योनि मे भ्रमण करता है। दुखी मनुष्य तो दुःख से डर के मुक्ति मार्ग का खोज भी करता है परन्तु सुखाभास वाला मुक्ति मार्ग को जहरसा देखता है। इससे पाप की अपेक्षा पुण्य ही अधिक दुःख दाता है। परन्तु ऐसा जानने वाले पण्डित थोड़े ही हैं कि जो पुण्य को दृढ़ बन्धन जान पाप कहते हैं।

( ७१ दोहा )

जैसी बेड़ी लोह की, त्यों सोने की जान।
बुरी भली निश्चय करें, सो न सुधी अज्ञान ॥

जैसे लोह की बेड़ी गमन में बाधा करती है, शीत में ठंडी और गर्मी में गर्म हो दुःख देती है, शरीर में छिदती और निर्बल करती है; तैसे ही सोने की बेड़ी गमन में

बाधा डालती, शीत में ठंडी और गर्मी में गर्म हो कष्ट देती है, शरीर में छिदती और निर्बल करती है वरन् चोर डाकुओं से प्राण लिवाती है। इनमें जो बुरी भली की कल्पना निश्चय करते हैं सो बुद्धिवान नहीं अज्ञान हैं; कारण कि सुवर्ण को बहु मूल्य रूपवान जान भला कहना और लोहे को अल्प मूल्य कुरूप जान बुरा कहना, सो अज्ञानता है। भला तो सुख दाता को और बुरा दुःख दाता को समझना चाहिये। ऐसे ही पुण्य को सोने की बेड़ी और पाप को लोह की बेड़ी जानो, दोनों भव में रोकते हैं।

( ७२. दोहा )

हे जिय जो निर्ग्रंथ मन, तो तू भी निर्ग्रंथ।
रागादिक मल त्याग से, पावेगा शिव पथ॥

हे जीव! जो तेरा मन संसार से उदास वीतराग है, परिग्रह से ममत्व रहित है तो तू निर्ग्रंथ ( परिग्रह रहित ) ही है। राग ( चार प्रकार माया, चार प्रकार लोभ, हास्य रति और स्त्री वेद पुरुष वेद नपुंसक वेद ) आदि कहने से द्वेष ( चार प्रकार क्रोध, चार प्रकार मान अरति शोक भय ग्लानि ) और मोह ( मिथ्यात्त्व, मिश्र मिथ्यात्त्व, सम्यक् प्रकृति मिथ्यात्त्व ) ये सब अन्तरंग परिग्रह हैं; तिनसे रहित है तब बाह्य परिग्रह कुछ नहीं कर सकते।

विरक्त के सुवर्ण काच दोनों समान हैं, किसी से प्रीति वैर नहीं है। इससे हे जीव! रागादिक के त्याग से तू अवश्य ही मोक्षमार्ग पावेगा।

( ७३ दोहा )

यथा बीज में बड़ प्रगट, बड़ में बीज सुजान।
तथा देह में जीव है, अनुभव से पहिचान॥

हे जीव! जैसे बीज में बड़ प्रगट है, बीज तोड़ने से नहीं दीखता परन्तु बोने से वृक्ष उपज कर प्रत्यक्ष हो जाता है। तैसे ही बड़ में समय पाय फलने पर बीज प्रगट हो जाते हैं। तैसे ही शरीर में आत्मा है। सो ज्ञान दर्शन उपयोग कर चेतना लक्षण से जाना जाता है, शरीर चीरने फाड़ने से दृष्टि में नहीं आता, अनुभव-गम्य है।

( ७४ दोहा )

यथा जीव परमात्मा, तैसा मैं ना अन्य।
यन्त्र मन्त्र से शिव नहीं, यों निश्चय सो धन्य॥

जैसा परमात्मा असंख्यात प्रदेशी चैतन्य लक्षण वाला जीव है, तैसा ही मैं हूँ, अन्य प्रकार नहीं हूँ। यन्त्र से मंत्र से मोक्ष नहीं होती है। जिनको ऐसा दृढ़ श्रद्धान है सो ही धन्य हैं।

( ७५. दोहा )

दो त्रय चार रु पांच नव, सप्त छ पंच रु चार।

गुणयुत सो परमात्मा, इन लक्षण युत सार ॥

जो रागद्वेष रहित दर्शनोपयोग सहित होवे तथा रागद्वेष मोह वर्जित सम्यक् श्रद्धान ज्ञान आचरण ( सम्यक्रत्नत्रय ) सहित होवे फिर क्रोध, मान, माया, लोभ चार कषाय रहित, दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप चार आराधना सहित होवे। फिर हिंसा मृषा चोरी कुशील परिग्रह पंच पाप रहित और पंच महाव्रत का धारक होवे। फिर हास्य, रति, अरति, शोक, भय, ग्लानि और तीनों वेद, ऐसे नव नौ कषाय रहित और क्षायक दर्शन, क्षायक ज्ञान, क्षायक सम्यक्त्व, क्षायक चारित्र, क्षायक दान, क्षायक-लाभ, क्षायक भोग, क्षायक उपभोग, क्षायक वीर्य का धारक होवे। फिर जूवा, चोरी, मांस, मदिरा, शिकार, वेश्या, परस्त्री सेवन इन सात कुविसनों से रहित और सप्तशील ( तीन गुण व्रत, चार शिक्षा व्रत ) का धारक होवे। षट-काय की हिंसा से रहित और पंचेन्द्रिय, मन को रोकने वाला होवे। पंच परावर्तन से रहित और पंचम गति का जानने वाला होवे। फिर चतुर्गति के जन्म मरण से रहित अनन्त चतुष्टय सहित होवे। ऐसे लक्षण युत आत्मा मो परमात्मा पद पाने का अधिकारी है।

( ७६. दोहा )

दो त्यागी दो गुण सहित, जो आत्म रसलीन।

जिनवर भाषें सो लहै, मुक्ति कर्म कर चीण ॥

राग द्वेष दो का त्यागी, दर्शनोपयोग ज्ञानोपयोग सहित और आत्म रस में मग्न—ऐसा आत्मा कर्मों को चय कर मुक्ति पाता है, ऐसा जिनेन्द्र कहते हैं।

( ७७. दोहा )

तीन रहित त्रय गुण सहित, स्वात्म करे निवास।
सो पावे सुख सास्वता, जिनवर कहत प्रकाश ॥

राग, द्वेष, मोह इन तीन से रहित और सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र इन तीन कर सहित हैं और आत्म रूप में प्रवृत्ति करते हैं सो ही सास्वता अविनाशी सुख पाते हैं, ऐसा प्रकट कर जिनवाणी कहती है।

( ७८. दोहा )

चार कषाय रहित सहित, अनन्त चतुष्टय सार।
स्वात्म में जो रच रहा, सो पवित्र अविकार ॥

जो क्रोध मान माया लोभ इन चार कषायों से रहित हैं और अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त सुख, अनन्त वीर्य इन चार कर सहित हैं सो ही सर्व विकार भाव रहित पवित्र हैं।

( ७९ दोहा )

संग-रहित दश सहित दश, लच्चण दश गुण युक्त।
सो ही निश्चय आत्मा, होइ जगति से मुक्त ॥

खेत वाटिका आदि क्षेत्र १, घर दुकानादि वास्तु २, हिरण्य ३, सुवर्ण ४, में रोकड़ और भूषणादि जानो ऐसे ३–४, धन चौपाये ५, धान्य खेत में उपजे अन्नादि ६, दास ( सेवक ) ७, दासी ( लौंडी ) ८, भांड ( बर्तन ) ९, कूप्य ( वस्त्र ) १० यह दश प्रकार बाह्य परिग्रह (संग) से रहित, और उत्तम क्षमा १, उत्तम मार्दव २, उत्तम–आर्जव ३, उत्तम सत्य ४ उत्तम शौच ५ उत्तम संयम ६ उत्तम तप ७ उत्तम त्याग ८ उत्तम आकिंचन्य ९, उत्तम ब्रह्मचर्य १० ये दश लक्षण धर्म सहित सो ही भये १० गुण तिन सहित आत्मा, सो ही निश्चय मुक्त होता है।

( ८०. दोहा )

आत्म दर्शन ज्ञानमय, आत्म चारित्रवान।
आत्म संयम शील तप, आत्म प्रत्याख्यान ॥

देखने, जानने, आचरण करने वाला आत्मा ही है। तैसे ही संयम शील तप और त्याग ( दान ) करने वाला आत्मा ही है, अन्य जड़ पदार्थ नहीं है।

( ८१. दोहा )

जो पहिचाने आप पर, सो निश्चय पर त्याग।
सो ही है संन्यास वर, भाषें जिन बड़ भाग ॥

जो आत्म अनात्म रूप को भले प्रकार जान निज रूप में लीन होता है, सो ही निश्चय नय कर पर जो जड़

शरीरादि. तिनका त्यागी है। सो ही उत्तम संन्यास है। ऐसा भाग्यवान जिनेन्द्र देव ने कहा है।

( ८२ दोहा )

सम्यग्दर्शन है यही, आत्म विमल श्रद्धान।
फिर फिर ध्यावे आत्महि, सो शुचि चारित्र जान॥

हे जीव! आत्म रूप का भले प्रकार जानना श्रद्धान करना सो ही सम्यग्दर्शन है। और वारंवार आत्मस्वरूप का ध्यान करना सो ही शुद्ध स्वरूपाचरण चारित्र है।

( ८३. दोहा )

रत्न-त्रय युत आत्मा, वर तीर्थ शिव हेतु।
तंत्र मंत्र शिव हेतु ना, एक न मुनि शिव देतु॥

सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक् चारित्र इन तीन रत्न संयुक्त आत्मा है सो वन्दन स्तवन योग्य श्रेष्ठ तीर्थ है। सो ही मोक्ष का कारण है। आप मुक्त होगा और दूसरों को धर्मोपदेश दे मोक्ष मार्ग में लगावेगा। और हे मुनि! तन्त्र मन्त्र मोक्ष के हेतु नहीं हैं, न मोक्ष देते हैं, केवल लोक रिझाने को विडम्बना हैं।

( ८४. दोहा )

जहां जीव तहां सकल गुण, कहत केवली एम।
प्रगट स्वानुभव आपका, निर्मल करो सप्रेम॥

हे जीव ! जहां आत्मा है तहां ही सर्व ज्ञानादि गुण हैं, जड़ पदार्थों में नहीं है, ऐसे केवल ज्ञानी सर्वज्ञ कहते हैं । इससे प्रत्यक्ष अपने आत्मा का अनुभव शुद्ध चित्त लगाकर करो ।

( ८५ दोहा )

एकाकी इन्द्रिय रहित, मन वच तन कर शुद्ध ।
स्वात्म का अनुभव करे, शीघ्र लहे शिव बुद्ध ॥

हे जीव ! एकान्त में इन्द्रियों के विषयों को रोक कर मन, वचन, शरीर को शुद्ध कर अपने आत्मा का विचार करे तो बुद्धिमान शीघ्र ही मोक्ष पावे ।

( ८६. दोहा )

बन्ध मोक्ष की भ्रांति से बन्धे जीव के कर्म ।
सहज रमे निज रूप में, तो पावे शिव शर्म ॥

बन्ध और मोक्ष का यथार्थ स्वरूप विना भासे भ्रांति से जीवों के कर्म बन्ध होता है । और जो निज रूप में रमन करे तो सहज ही मोक्ष सुख पावे ।

( ८७ दोहा )

सम्यग्दृष्टी जीव का, दुर्गति गमन न होइ ।
पूर्व बन्ध वश जाय तो, सम्यक् दोष न कोइ ॥

हे जीव ! सम्यग्दृष्टि आत्मा का नर्क, तिर्यञ्च, कुगतियों

में जन्म नहीं होता है और यदि मिथ्यात्व अवस्था में पहिले ही बन्ध हो चुका होवे और पीछे सम्यक् श्रद्धान हुआ होवे तो दुर्गति गमन होगा सो सम्यक्त्व का दोष नहीं है ।

( ८८ दोहा )

निज स्वरूप में जो रमे, त्याग सर्व व्यवहार ।
सम्यग्दृष्टी होइ सो, शीघ्र लहे भव पार ॥

हे आत्मन् ! जो जीव समस्त कुलाचार व्यवहार धर्मों को त्याग कर आत्मस्वरूप में लीन होता है सो ही सम्यग्दृष्टी होकर शीघ्र जन्म मरण से छूटता है ।

( ८९. दोहा )

अजर अमर गुण का निलय, सम्यक् श्रद्धावान ।
करे न बन्ध नवीन विधि, पूर्व निर्जरा ठान ॥

हे जीव ! जो जीव सम्यक् श्रद्धानी है सो अजर अमर गुणों का घर है। सो कर्मों का नवीन बन्ध नहीं करता है, पूर्व बन्धे कर्मों की निर्जरा ही करता है । भावार्थ—क्रमशः निर्जरा कर मोक्ष पाता है ।

( ९०. दोहा )

जो सम्यक्त्व प्रधान नर, सो ज्ञानी धीमान ।
सो प्रधान त्रैलोक में, सास्वत सुक्ख निधान ॥

हे आत्मन् ! जिन जीवों के सम्यग्दर्शन मुख्य है सो

ही बुद्धिवान सम्यग्ज्ञानी हैं और सो ही ऊर्ध्व अधः मध्य तीनों लोकों में प्रधान हैं। और अविनाशी जो मुक्त सुख तिसके भण्डार हैं।

( ६१. दोहा )

ज्यों जल लिप्त न हो कमल, तैसे सम्यक्वान।
लिप्त न होये कर्म मल, स्वात्म दृढ़ श्रद्धान॥

हे आत्मन्! जैसे कमल जल में रहने पर भी जलसे लिप्त नहीं होता है, तैसे ही सम्यक् श्रद्धानी जीव घर में वास करते हुए भी कर्म मल से लिप्त नहीं होते हैं जिनके कि निज रूप का दृढ़ श्रद्धान है।

( ६२. दोहा )

जो समता रस लीन हो, फिर फिर करताऽभ्यास।
अखिल कर्म सो छय करे, पावे शिवपुर वास॥

हे आत्मन्! जो जीव समता रस में मग्न होकर बारंबार निज स्वरूप का अभ्यास करता है सो समस्त कर्मों को नाश कर मुक्ति नगर का राजा होता है।

( ६३. दोहा )

पुरुषाकार पवित्र अति, देखे आत्म रूप।
सो पवित्र हो शिव लहे, होवे त्रिभुवन भूप॥

हे आत्मन्! जो जीव पुरुष के आकार कर्म मल से रहित सिद्ध स्वरूप के समान शक्ति अपेक्षा निज रूप को

देखता विचारता है, सो समस्त कर्म-कलंक से रहित, पवित्र होकर तीन लोक कर पूज्य सिद्ध होता है।

( ९४ दोहा )

अशुचि देह से भिन्न निज, शुद्ध लखे चिद्रूप।
सो ज्ञाता सब शास्त्र का, पावे सुक्ख अनूप ॥

हे आत्मन्! यह देह रज वीर्य से उपजी हाड, मांस, मेद, मज्जा, रक्त से बनी, नशाजाल चामसे मढ़ी, मल मूत्रादि से भरी महा अशुचि है। इससे भिन्न शुद्ध आत्मा का जो अनुभव करता है वही सर्व शास्त्रों का जानने वाला है। सो ही उपमा रहित मुक्ति सुख पावेगा।

( ९५. दोहा )

स्व पर रूप जाने न जो, नहीं तजे परभाव।
सकल शास्त्र जाने तदपि, मिटे न भव भटकाव ॥

हे आत्मन्! जो अपना रूप और पर रूप भिन्न २ लक्षणों से भिन्न २ नहीं जानता है, काम क्रोधादि उपाधिक भाव अहंकार ममकार पर भावों को नहीं छोड़ता है, सो सम्पूर्ण शास्त्र पढ़ने पर भी जन्म मरण रूप भव भ्रमण से नहीं छूटेगा।

( ९६. दोहा )

तज के विकल्प जाल जो, परम समाधि लहाय।
आत्म सुख अनुभव करे, लहै मोक्ष सुख जाय ॥

हे आत्मन् ! जो नाना प्रकार के संकल्प विकल्प रूप जाल को छोड़ कर उत्कृष्ट समता–भाव कर आत्म-सुख का अनुभव करता है सो अवश्य ही मोक्ष सुख पाता है।

( ९७. दोहा )

जो पिंडस्थ पदस्थ अरु, रूपस्थ रूपातीत।
जिन भाषित ये ध्यान चतु, ध्यावो शुचि कर मीत॥

हे आत्मन् ! जो पिंडस्थ, पदस्थ, रूपस्थ, रूपातीत ये चार प्रकार ध्यान जिनेन्द्र देव ने कहे हैं सो मित्र ! निर्मल चित्त कर ध्यावो।

( ९८ दोहा )

सर्व जीव हैं ज्ञानमय, जाने समता धार।
सो सामायक जिन कहो, प्रगट करे भवपार॥

हे आत्मन् ! जो सर्व जीवों को ज्ञान स्वरूप समता भाव धारण कर जानता है, किसी की विराधना नहीं करता है सो ही जिनेन्द्र ने सामायक कहा है। सो प्रत्यक्ष जन्म मरण से छुटाता है।

( ९९ दोहा )

राग द्वेष जो त्याग कर, धारे समता भाव।
सामायक चारित्र सो, तीर्थपति दर्शाव॥

हे आत्मन् ! जो राग द्वेष छोड़ कर समता भावों को धारण करता है तिसको तीर्थङ्कर देव ने सामायक

चारित्र कहा है।

( १०० दोहा )

हिंसादिन तज निज रमैं, चारित्र दूजो सोइ।
छेदोपस्थापन कहो, शिव पथ कारण लोइ॥

हे आत्मन्! हिंसादिक पापों को छोड़ कर जो अपने स्वरूप में रमन करते हैं सो छेदोपस्थापन नाम दूसरा चारित्र मोक्षमार्ग का कारण लोक में कहा है।

( १०१ दोहा )

तज मिथ्यामल जो धरे, सम्यग्दर्शन शुद्ध।
सो परिहार विशुद्ध है, धरे लहै शिव बुद्ध॥

हे आत्मन्! जो मिथ्यात्वमल को त्याग करके शुद्ध सम्यग्दर्शन धारण करता है सो ही परिहार विशुद्ध संयम है। इसको धारने वाला बुद्धिमान सिद्ध पद पाता है।

( १०२ दोहा )

सूक्ष्म लोभ के नाश से, शुद्ध होय परिणाम।
सो सूक्ष्म चारित्र है, सास्वतः सुखधाम॥

सूक्ष्म लोभ के नाश से परिणाम शुद्ध होते हैं सो ही सूक्ष्म चारित्र है, अविनाशी सुख का घर है।

( १०३ दोहा )

अरिहंत सिद्धाचार्य अरु, उपाध्याय सब साधु।
ये पद हैं व्यवहार में, निश्चत आत्माराधु॥

